भगवान् ही उनके वेषमें श्राद्ध सम्पन्न कर गये थे। नेत्रोंसे अश्रु झरने लगे। पर उनके श्रीकृष्ण कैसे निश्चिन्त रहते, जिनपर वे सर्वस्व अर्पित कर चुके थे, जिनके लिये वे रात-दिन रोते रहते और जिनके नामकी वे निरन्तर रट लगाते रहते थे।

हरि हरि रटण कर, कठण कलिकाळ माँ,
दाम बेसे नहीं काम सरसे।
भक्त आधीन छे श्यामसुन्दर सदा,
ते तारां कारज सिद्ध करशे॥

"इस कठिन कलिकालमें 'हरि-हरि' रटो, इसमें कुछ भी खर्च नहीं होगा और काम सिद्ध हो जायगा। श्यामसुन्दर सदा ही भक्ताधीन है, वही तुम्हारा कार्य सिद्ध करेगा।"

श्रीनरसीके जीवनकी एक-एक घटना उनके प्रभु-प्रेम, प्रभु-विश्वास एवं दृढ़ भक्तिकी द्योतक है। उनके भजनका प्रभाव पद-पदपर व्यक्त होता गया। उनकी प्रार्थनापर भगवान्ने द्वारकामें उनकी लिखी हुंडी सिकार ली। भक्त नरसीकी पुत्रीके संतान पेटमें आनेपर उसके सीमन्तोन्नयन संस्कारमें स्वयं पधारे और नरेशोंकी भाँति व्यय किया। द्वेष करनेवालोंको पद-पदपर निराश, हताश और उदास होकर ही नहीं रह जाना पड़ा, उनके मनमें नरसीके लिये श्रद्धा उत्पन्न हो गयी। श्रीनरसीजीकी दृष्टिमें तो कोई शत्रु था ही नहीं। पर दुष्टोंके कुटिल व्यवहारसे भगवान् भक्तकी रक्षा करते एवं अपने भक्तका यश बढ़ाते हैं। यही बात नरसीजीसे द्रोह करनेवालोंके सम्बन्धमें भी हुई। नरसीके भाई एवं उनकी जातिके सैकड़ों नागर-ब्राह्मण उनकी साधुताका मजाक उड़ाते, उन्हें तंग करते—यहाँतक कि उन्होंने राजाके सामने भी उनकी निन्दा करके उन्हें अपमानित करनेकी चेष्टा की।

पर नरसीजी तो श्रीकृष्णकी कृपाके अतिरिक्त और कुछ जानते न थे। श्रीकृष्णके भजनका अद्भुत प्रभाव नरेशके साथ द्रोहियोंने भी प्रत्यक्ष देखा। भगवान्के विग्रहसे दिव्य ज्योति प्रकट हुई और उसने भक्तके गलेमें माला पहना दी।

भक्तकी भक्तिके इस प्रभावसे नरेशके भी नेत्र खुल गये। वह नरसीका भक्त हो गया। सभी नरसीको सच्चे भक्तके रूपमें देखने एवं श्रद्धा प्रकट करने लगे। उनकी विधवा पुत्रवधूका तो जीवन ही भगवान्में समर्पित हो गया था। नरसीजी भगवान्की भक्तिमें तन्मय तो रहते ही, जहाँ कोई इन्हें कीर्तन-भजनके लिये आमन्त्रण देता, वहीं आप निस्संकोच पहुँच जाते। अत्यन्त सरल-हृदय नरसीजी सबको भगवन्नाम सुनाते और सबको भजन करनेके लिये प्रेरित करते। वे कहते—

नारायणनुं नामज लेताँ, वारे तेने तजिये रे।
मनसा वाचा कर्मणा करीने, लक्ष्मीवरने भजिये रे॥

'नारायणका नाम लेते जो रोकता है, उसे छोड़ देना चाहिये। मन, वचन और कर्मसे श्रीलक्ष्मीपतिको भजना चाहिये।'

श्रीनरसीजी अपनेको भगवन्नामका व्यापारी बताते थे—

संतो हमे रे वेपारिया श्रीराम नाम ना।
वेपारी आवे छे बधा गाम गाम ना॥

'संतो! हम तो राम-नामके व्यवसायी हैं। हमारे यहाँ सब गाँवोंके व्यापारी आया करते हैं।'

भक्त श्रीनरसी मेहताके सम्बन्धमें श्रीनाभादासजीने कहा है—

जगत बिदित 'नरसी' भगत, (जिन) 'गुज्जर' धर पावन करी।
महा समारत लोग भक्ति लौलेस न जानें।
माला मुद्रा देखि तासुकी निंदा ठानैं॥
ऐसे कुरु उत्पन्न भयो भागौत सिरोमनि।
ऊसर तें सर कियो, खंड दोषहि खोयो जिनि॥
बहुत ठौर परचो दियो, रस रीति भक्ति हिरदै धरी।
जगत बिदित 'नरसी' भगत, (जिन) 'गुज्जर' धर पावन करी॥

परम भक्त नरसी मेहताका समग्र जीवन भगवद्विश्वाससे परिपूर्ण था। भगवन्निर्भरता ही उनकी भक्तिका मूलाश्रय है। उनकी भक्तिका गान गाकर अबतक असंख्य मनुष्य भगवद्रसका आस्वादन करते आ रहे हैं। उनका भक्तिमय जीवन धन्य था।

## रामके समान हितैषी कोई नहीं

*भगवान् शिव कहते हैं—*

**उमा राम सम हित जग माहीं। गुरु पितु मातु बंधु प्रभु नाहीं॥**

(किष्किन्धाकाण्ड)

# परम भागवत श्रीसूरदासजीकी भक्ति

( लेखक—श्रीरामलालजी श्रीवास्तव )

सूरदासकी कृष्ण-भक्ति महाप्रभु वल्लभाचार्यके पुष्टि ( अनुग्रह )-मार्ग—शुद्धाद्वैत-दर्शनकी भाष्यरूपा थी। सूरदासकी भक्तिमयी काव्य-गरिमाका बखान करना असम्भव नहीं तो अत्यन्त कठिन तो है ही। उनका समस्त काव्य श्रीराधा-कृष्णके यशोगानसे समलंकृत है और उसका अध्ययन करनेपर पता चलता है कि वे असाधारण कोटिके भगवद्-भक्त थे। श्रीराम-भक्तिके क्षेत्रमें जितना यश गोस्वामी तुलसी-दासजीने प्राप्त किया उतना ही श्रीकृष्णभक्तिके क्षेत्रमें परम भागवत सूरदासजीको मिला; दोनों एक-दूसरेके उपमेय और उपमान हैं। सूरदासने सदा 'अपनी भगति देहु भगवान'—इसी पवित्र वरदानकी याचना की। उनकी उक्ति है—

सब तजि भजिये नंदकुमार।
और भजे ते काम सरै नहिं, मिटै न भव जंजार॥
× × × × × ×
बेद पुरान भागवत गीता, सब कौ यह मत सार।
भव समुद्र हरिपद नौका बिनु कोउ न उतरै पार॥
यह जिय जानि, रहौं छिन भजि, दिन बीते जात असार।
'सूर' पाइ यह समौ लाहु लहि, दुरलभ फिरि संसार॥

इस कथनका उन्होंने अपने आचरणमें आजीवन पालन किया। यही सूरदासके भक्तिमय जीवनकी ऐतिहासिकता है। वे श्रीकृष्णकी मानसी उपासनाके परम मर्मज्ञ थे। उन्होंने पुष्टि-भक्तिका दार्शनिक महत्त्व भी अच्छी तरह समझा था। उन्होंने महाप्रभु वल्लभाचार्यद्वारा सिद्धान्त-मुक्तावलीमें निश्चित—**'कृष्णसेवा सदा कार्या मानसी सा परा मता'** इस सिद्धान्तका अक्षरशः पालन किया। सूरदासकी सबसे बड़ी मौलिकता यह है कि नवधा भक्तिमें उन्होंने प्रेम-लक्षणा भक्ति सम्मिलितकर उसको दसवीं भक्ति माना। उन्होंने अपने समस्त सूर-सागरको श्रीकृष्णप्रेमामृतसे सम्प्लावित कर दिया। अपने मनको समझाया कि गोविन्दके समर्पित हो जाना चाहिये। उन्हींका हो जाना ही जीवनका परमपुण्यलाभ है।

सूरदासकी भक्तिका मूल स्वात्मगत-प्रेरणा, गुरु-निष्ठा, भगवत्तत्त्व-साक्षात्कार और भगवद्विश्वासमें संनिहित है। सूरसागरमें उनके विनयसम्बन्धी पदोंके पाठसे पता चलता है कि वे भगवद्भक्तिके लिये कितने समुत्सुक थे। उनके मनकी शक्ति उनको बार-बार प्रेरणा करती रहती थी कि भगवान्का भजन ही श्रेयस्कर है। बाल्यावस्थासे ही उनमें वैराग्य और जगत्के प्रति अनासक्तिकी भावना थी। उन्होंने घर छोड़ दिया और रेणुकाक्षेत्र–रुनकतामें आकर भजन करने लगे; सूरस्वामीके नामसे उनकी ख्याति बढ़ने लगी। वहाँसे वे व्रजके गोकुल गाँवमें गऊघाटपर चले आये। इस अवधिमें उनका पतित-पावन भगवान्से सम्बन्ध बढ़ने लगा। वे अपने आपको पतितोंका नायक घोषितकर भगवान्से कृपाकी याचना करने लगे। इस तरहकी भक्तिके लिये वे आप-ही-आप प्रेरित हुए। इस समय भगवान्की भक्तिका उनके मनमें प्रवेश हो रहा था। सूरदासका निवेदन है—

ऐसी कब करिहौ गोपाल।
मनसा नाथ, मनोरथ दाता, हौ प्रभु दीनदयाल॥
चरननि चित्त निरंतर अनुरत, रसना चरित रसाल।
लोचन सजल, प्रेम पुलकित तन, गर अंचल कर माल॥
इहिं बिधि लखत झुकाय रहैं जम अपनें ही भय भाल।
'सूर' सुजस रागी न डरत मन, सुनि जातना कराल॥

भगवान् श्रीकृष्णके चरणारविन्दमें उनका विश्वास बढ़ने लगा। उनकी विज्ञप्ति है कि श्रीकृष्णके चरण-कमलका भजन करनेसे जन्म-मरणका चक्र समाप्त हो जाता है। महाप्रभु वल्लभाचार्यद्वारा दीक्षित होनेके पहले ही उनकी भक्ति श्रीकृष्ण-चरणमें अवस्थित हो गयी थी। उन्होंने मनको सावधान किया—

भजि मन! नंदनंदन चरन।
परम पंकज अति मनोहर, सकल सुख के करन॥
× × × × × ×
कृष्ण पद मकरंद पावन, और नहिं सरबरन।
'सूर' भजि चरनारबिंदनि, मिटै जीवन मरन॥

पहले-पहल उनमें दास्य-भक्तिका उदय हुआ—ऐसा माननेमें तनिक भी आपत्तिके लिये स्थान नहीं है। दास्य-भक्तिमें शान्त-भावका भी समावेश स्वाभाविक रहता है।

गऊघाटपर ही वे महाप्रभु वल्लभाचार्यसे मिले, उन्होंने महाप्रभुको विनयका एक पद सुनाया। आचार्यने कहा—'इस तरह घिघियाते क्यों हो, भगवान्की लीलाके पद सुनाओ।…' उन्होंने सूरदासको दीक्षित किया। श्रीसुबोधिनी सुनाकर

ब्रह्माजीके मनमें मोह उत्पन्न करनेवाले मन-मोहन



बछड़ोंकी खोजमें निकले हुए बक-सूदन



इत्युक्त्वाद्रिदरीकुञ्जगह्वरेष्वात्मवत्सकान् ।
विचिन्वन् भगवान् कृष्णः सपाणिकवलो ययौ ॥
( श्रीमद्भा० १० । १३ । १४ )

## ब्रह्माजीद्वारा वन्दित व्रजराजकुमार



नौमीड्य तेऽभ्रवपुषे तडिदम्बराय गुञ्जावतंसपरिपिच्छलसन्मुखाय।
वन्यस्रजे कवलवेत्रविषाणवेणुलक्ष्मश्रिये मृदुपदे पशुपाङ्गजाय॥
(श्रीमद्भा० १० । १४ । १)

## गोष्ठमें प्रवेश करते हुए विचित्रवेष वनमाली



बर्हप्रसूननवधातुविचित्रिताङ्गः प्रोद्दामवेणुदलशृङ्गरवोत्सवाढ्यः।
वत्सान् गृणन्ननुगगीतपवित्रकीर्तिर्गोपीदृगुत्सवदृशिः प्रविवेश गोष्ठम्॥
(श्रीमद्भा० १० । १४ । ४७)

श्रीमद्भागवतमें वर्णित श्रीकृष्ण-लीलाका मर्म समझाया। सूरदासकी भक्तिने भगवल्लीला-गानका वरण किया। उन्होंने आचार्यके चरणोंमें अपना जीवन समर्पित कर दिया। सूरदासकी दास्य-भक्ति भगवत्प्रेममें परिणत हो गयी। सूरसागरके अष्ठ स्कन्धमें उनका कथन है, गुरुनिष्ठाका बखान है—

गुरु बिनु ऐसी कौन करै।
माला तिलक मनोहर बानौ, लै सिर छत्र धरै॥
भवसागर तैं बूड़त राखै, दीपक हाथ धरै।
'सूरस्याम' गुरु ऐसो समरथ, छिन मैं लै उधरै॥

महाप्रभुने सूरदासको भगवद्-रसमें रसमय बना दिया। उनके हृदयमें भगवल्लीलाका स्फुरण हुआ। इस लीला-स्फुरणका उनके एक पदमें साङ्गोपाङ्ग वर्णन मिलता है, जो उनके दीक्षित होनेके बाद भगवद्-विश्वासस्वरूप भक्ति-अवस्थाकी ओर संकेत करता है। सूरदासकी सौभाग्यवती वाणी साक्षी है—

सो सुख नंद भाग्य तैं पायौ।
जो सुख ब्रह्मादिक कौं नाहीं, सोई जसुमति गोद खिलायौ॥
सोइ सुख सुरभि बच्छ बृंदावन, सोइ सुख ग्वालनि टेरि बुलायौ।
सोइ सुख जमुना कूल कदँब चढ़ि, कोप कियौ काली गहि ल्यायौ॥
सुख ही सुख डोलत कुंजनि मैं, सब सुख निधि बन तं ब्रज आयौ।
'सूरदास' प्रभु सुख सागर अति, सोइ सुख सेस सहस मुख गायौ॥

उपर्युक्त पदमें सूरदासने वात्सल्य, सख्य और मधुर भक्तिका बड़ी चतुराईसे संक्षेपमें निरूपण कर दिया है। उनका मन सगुण-लीला-चिन्तनमें लग गया। उन्होंने सूरसागरमें श्रीमद्भागवत-गत लीला-क्रमसे भगवान्‌की विविध लीलाओंका ललित वर्णन किया। उन्होंने भक्तिकी आँखसे श्रीराधा-कृष्णकी छविके मधुर दर्शन किये। श्यामसुन्दरका रूप-निरूपण है सूरदासद्वारा—

ऐसे हम देखे नँदनंदन।
स्याम सुभग तनु पीत बसन जनु नील जलद पर तडित सुछंदन॥
मंद-मंद मुरली रव गरजनि सुधा दृष्टि बरषति आनंदन।
बिबिध सुमन बनमाला उर मनु सुरपति धनुष नयई छंदन॥
मुक्तावली मनहुँ बग पंगति, सुभग अंग चरचित छबि चंदन।
'सूरदास' प्रभु नीप तरोबर तर ठाढ़े सुर नर मुनि बंदन॥

सूरदासने आजीवन व्रज-रस-माधुरीका आस्वादन किया। महाप्रभु वल्लभाचार्य-ऐसे परम दार्शनिक गुरुकी कृपाके प्रकाशमें अंधे सूरदासने भगवान् श्यामसुन्दरकी लीलाएँ गायीं। सूरदासकी मानसी उपासना—भक्तिकी पद्धति भगवद्यशोगान, श्रीनाथजी और भगवान् नवनीतप्रियमें आसक्ति तथा व्रज-रस-निष्ठासे प्रभावित और प्राणान्वित थी। उन्होंने बार-बार अपने मनको समझाया कि बिना भक्तिके भगवान् दुर्लभ हैं। उन्होंने उसको सावधान किया कि श्रुति, स्मृति तथा मुनियोंकी और मेरी भी मति यही है कि श्यामसुन्दरका भजन करनेसे ही परम कल्याण होता है। उनकी चेतावनी है—

सकल तजि, भजि मन ! चरन मुरारि।
स्रुति सुम्रिति मुनिजन सब भाखत, मैं हूँ कहत पुकारि॥

सूरदासने भगवद्यशोगानके प्रतीकस्वरूप जगत्‌को भक्तिसागर—सूरसागर प्रदान किया। उन्होंने भगवद्यशोगानके स्तरपर कहा कि नरदेह पाकर भगवान्‌के चरण-कमलोंमें चित्त लगाना चाहिये, विनम्र वाणी बोलनी चाहिये, संतोंका सङ्ग करना चाहिये और उनका दर्शनकर अपना जीवन धन्य बनाना चाहिये; गिरिधरका यशोगान करके ही जीना चाहिये।

महाप्रभु वल्लभाचार्य और गुसाईं श्रीविट्ठलनाथजीकी कृपासे सूरदासने अपने आराध्य—उपास्य श्रीनाथजी और नवनीतप्रियका सांनिध्य प्राप्त किया। वे गोवर्धनकी तलहटीमें आकर चन्द्रसरोवरके निकट पारासोली ग्राममें रहने लगे। वे नित्य श्रीनाथजीकी प्रत्येक झाँकीका दर्शन करते थे और नये-नये कीर्तनीय पदोंकी रचना करके उनको समर्पित किया करते थे। वे नवनीतप्रियके दर्शनके लिये गोकुल भी जाया करते थे। महाप्रभुके निकुञ्ज-लीलामें प्रवेश कर जानेपर गुसाईं विट्ठलनाथजीके वे विशेषरूपसे कृपापात्र हो गये। उन्होंने सूरदासको 'अष्टछाप' के महाभागवत कवियोंमें प्रमुख स्थान दिया। सूरदास भगवान्‌के लीला-रस-सागरमें सदा निमग्न रहते थे। वृन्दावनमें उनकी अद्भुत निष्ठा थी। श्रीवल्लभाचार्यने वृन्दावन (रासलीलास्थली) चन्द्रसरोवरके निकट ही माना है। उन्होंने मनको सावधान किया—

अंत के दिन कौं हैं घनस्याम।
× × × × × ×
छाँड़ि न करत सूर सब भव डर बृंदावन सौं ठाम॥

उनके भक्तिमय जीवनका यही संकेत है कि निश्चिन्त होकर भक्ति-मार्गपर चलना चाहिये। भगवान् अपने शरणागतके भरण-पोषणका सदा ध्यान रखते हैं।

भक्ति पंथ कौ जो अनुसरै। सुत कलत्र सौं हित परिहरै॥

असन बसन की चिंत न करें। बिस्वंभर सब जग को भर ॥

× × × × × × ×

तातैं सब चिंता करि त्याग। सूर करौ हरि पद अनुराग ॥

उन्होंने पारासोलीमें शरीर-त्याग किया। उस समय अष्टछापके दिग्गज कवि तथा उनके संरक्षक गुसाईं विट्ठलनाथजी दैवयोगसे उपस्थित थे। सूरदासकी चित्तवृत्ति भगवान् श्रीकृष्ण और राधारानीकी भक्तिमे लगी थी। गुसाईंजीके पूछनेपर उन्होंने कहा—

खंजन नैन सुरँग मद माते।

चतुर्भुजदासके यह कहनेपर कि 'आपने असख्य पदोंकी रचना की पर महाप्रभुजीका वर्णन नहीं किया', सूरदासने श्रद्धापूर्वक स्वीकार किया कि "मैं महाप्रभुजी और श्रीनाथजीको एक मानता हूँ, मैंने सूरसागरमें महाप्रभुजीका ही यशोगान किया है।' उन्होंने भक्ति-रसके सम्बन्धमे कहा कि 'गोपीजनोंके भावसे भावित भगवान्के भजनसे पुष्टि-मार्गमें रसका अनुभव होता है।' सूरसागरके प्रथम स्कन्धमें वर्णन मिलता है—

हरि हरि-भक्त एक, नहिं दोइ, (पै) यह जानत बिरला कोइ ॥

सूरदास भक्तिकी कृपासे भगवन्मय हो गये।

# परम रामभक्त श्रीतुलसीदासकी भक्ति

( लेखक—श्रीरेवानन्दजी गौड़, एम्० ए०, आचार्य, साहित्यरत्न )

प्रातःस्मरणीय जगद्वन्द्य हिंदू-संस्कृतिके संरक्षक गोस्वामी श्रीतुलसीदासजीको कौन हिंदू नहीं जानता। श्रीतुलसी हिंदू-जातिके प्राण थे। उनका आविर्भाव ही वर्णाश्रम-धर्मकी रक्षाके लिये हुआ था। देशमें तत्कालीन विषम परिस्थितियाँ अपना विकराल राज्य सुदृढ कर रही थीं। यवनोंका साम्राज्य सुदूर क्षितिजको स्वर्णिम विहानसे उदीयमान कर रहा था। यवनोंकी धर्मान्धता अंधी बनकर हिंदू-धर्मका विनाश कर रही थी। यह समय हिंदू जनताके लिये महाविपत्तिका था। हिंदू-जातिपर बर्बर अत्याचार हो रहे थे; परंतु उसमें प्रतीकारकी भावना तो कहाँ—सिर उठानेकी शक्ति भी नहीं रह गयी थी। यावनी यातना पराकाष्ठापर थी। सनातन वर्णाश्रमको मिटाया जा रहा था। मन्दिरोंकी मर्यादा नष्ट हो रही थी। भगवान् विष्णुके श्रीविग्रह खण्डित किये जा रहे थे। निदान हिंदूजगति उदासीन, पतित तथा संत्रस्त थी। उसे भविष्यमें आशा-तन्तु दिखायी नहीं दे रहा था। वह विवशताकी प्रतिकृति बन सकरुण—वेदनामय स्वरमें पुकार रही थी—

**किं करोमि क्व गच्छामि को मे रक्षां करिष्यति।**

इसी समय भगवान्की अपार कृपासे पूजनीया तुलसीने इस तुलसीको आविर्भूत किया। उन्होंने श्रीरामचरितमानसके द्वारा भारतके कोने-कोनेमें ज्ञानमय भक्तिका सरस स्रोत बहाकर संत्रस्त जनसमुदायको आप्लावित किया। श्रीतुलसीदासजीने अपने मानसमें **'नानापुराणनिगमागमसम्मतम्'**—इस निश्चयके अनुसार धर्म-संरक्षणके लिये सभी आवश्यक तत्त्वों—ज्ञान, कर्म, उपासना आदिका साङ्गोपाङ्ग वर्णन किया है। परंतु भक्तिकी विवेचना तो उसमें अपूर्व है। उनकी भक्ति भक्त और भगवान्के बीचकी एक अच्छेद्य कड़ी है। भक्तिका अमोघ कवच भक्तको आत्मविश्वास तथा निर्भयताका पाठ पढ़ाता है।

विनय-पत्रिका तुलसीका सिद्धान्त-ग्रन्थ है। उसके अध्ययनसे ज्ञात होता है कि तुलसीका सिद्धान्त विशिष्टाद्वैतवाद था। उनका ब्रह्म चिदचिद्-विशिष्ट है; उनके विचारमें ब्रह्म, जीव, माया—इन तीनोंकी ही पृथक् सत्ता है। ब्रह्म और माया दोनों सत्य तथा अनादि हैं। ब्रह्म मायाधिपति, स्वतन्त्र है और जीव परतन्त्र तथा मायावश्य है। माया ब्रह्मवश है—

'ईस्वर अंस जीव अबिनासी। चेतन अमल सहज सुखरासी ॥
मायाबस्य जीव अभिमानी। ईसबस्य माया गुनखानी ॥
परबस जीव स्वबस भगवंता। जीव अनेक एक श्रीकंता ॥'

'ब्रह्म तू, हौं जीव हौं, तू ठाकुर, हौं चेरौ ॥'

इस प्रकार सर्वत्र विशिष्टाद्वैतवादका सिद्धान्त उनके ग्रन्थोंमें गुम्फित है। संसारकी मोह-माया और भ्रम-जालसे बचनेके लिये वे ज्ञानमार्गियोंकी भाँति केवल ज्ञानका आश्रय नहीं लेते, प्रत्युत उन्होंने स्वयं अपने उद्धारके लिये नहीं, अपितु समस्त विश्वके कल्याणके लिये, विशेषकर कलियुगके प्राणियोंके परित्राणके लिये अमोघ उपाय श्रीराम-भक्तिको अपनाया। भक्तिके बिना मोक्षप्राप्ति भी उन्हें अभीष्ट नहीं। उनकी विचार-स्थिति है कि भक्तिमय नरकका वास भी स्वर्ग-अपवर्गसे कहीं अधिक श्रेयस्कर है।

तुलसीकी भक्ति राममयी नहीं, अपितु सीताराममयी

है; तभी तो उन्होंने वन्दना-विनय-प्रकरणमें बलात् यह कह ही दिया—

सीय राम मय सब जग जानी। करौं प्रनाम जोरि जुग पानी॥

संत तुलसीदासने अपने समस्त ग्रन्थोंमें ज्ञानमार्ग अथवा कर्ममार्गकी अपेक्षा भक्तिमार्गको विशिष्ट स्थान दिया। वे सदैव अपने भगवान् श्रीरामसे—

मागत तुलसिदास कर जोरें। बसहुँ राम सिय मानस मोरें॥
'जोरि पानि बर मागउँ एहू। सीय राम पद सहज सनेहू॥'

—यही प्रार्थना करते थे, मोक्षप्राप्तिकी नहीं। भक्तिकी प्रबल सुमनोहर स्रोतस्विनीमें स्नान करना ही उन्हें अभीष्ट था। उसीकी प्राप्तिके लिये उनका भगीरथ-प्रयत्न रहा। उनके अविचल एवं शाश्वत भक्तिके प्रति अनन्य निष्ठामय भावोंका यत्किंचित् दिग्दर्शन निम्न पंक्तियोंमें सुलभ है—

'नाथ सकल साधन मैं हीना। कीन्ही कृपा जानि जन दीना॥'
'अब प्रभु कृपा करहु एहि भाँती। सब तजि भजनु करौं दिन राती॥'
'राम नाम नव नेह मेह को मन हठि होहि पपीहा।'
'राम कबहुँ प्रिय लागिहौ, जैसें नीर मीन को।'
'मन मधुकर पन कै तुलसी रघुपति पद कमल बसैहौं।'
'राम चरन अनुराग नीर बिनु अति मल नास न पावै।'
'राम भक्ति बिनु जानिबे जैसें सर सरिता बिनु बारी।'
'भगति हीन गुन सब सुख ऐसे। लवन बिना बहु बिंजन जैसे॥'

इस प्रकार तुलसीके ग्रन्थोंमें उनकी एकान्त साधना सगुण-भक्तिपरक है। भक्ति धर्मकी प्रमुख पोषिका है; भक्ति धर्मरक्षार्थ कवचरूपिणी है। ज्ञान, कर्म, वैराग्य आदि सभी भाव इस भक्तिके अङ्ग हैं।

तुलसीकी भक्ति सेव्य-सेवक-भाव-सम्पन्ना है। राम उनके स्वामी और वे उनके अनन्याश्रय, दीन, हीन, अनाथ सेवक हैं। इसके अतिरिक्त इनकी भक्तिमें एक महान् समन्वयकारिणी भावना है, जो उसके धरातलको दिव्य छवि प्रदान कर रही है। मानसमें शैव-वैष्णवोंका, लोक-परलोकका, आन्तर-बाह्यका, राग-वैराग्यका, ज्ञान-विज्ञानका, चिन्तन-कर्मका, उपासना-योगका, जड और चेतनका महान् मङ्गलकारी, अमङ्गलहारी समन्वय विश्वजनीन साहित्यमें अपूर्व है। तुलसीकी भक्ति ज्ञानसे ओत-प्रोत तो है ही; साथ ही वह कर्म एवं उपासनासे भी सदैव अनुप्राणित है। यही प्रमुख कारण है कि उनकी भक्तिका द्वार सर्वसाधारणके लिये खुला है। उनकी ज्ञानमयी भक्तिके पशु-पक्षीतक अधिकारी हैं—तब शूद्र आदिकी तो बात ही क्या। मानसमें जटायु-प्रसङ्ग तथा काकभुशुण्डि आदिके अनेक प्रसङ्ग हैं, जिनमें अनेक पशु-पक्षी भक्तिके पूर्ण अधिकारी सिद्ध होते हैं। तुलसीकी भक्तिमें राम और कृष्णमें व्यावहारिक भेद है, तात्त्विक नहीं; उन्होंने त्रिगुणात्मकको एकगुणात्मक कहकर अपनी सर्वधर्म-समभाव-भावनाका परिचय दिया है। यदि राम किसी स्थलपर यह कह रहे हैं—

सिव समान प्रिय मोहि न दूजा।

तो भगवान् शंकर यह कह रहे हैं—

सोइ मम इष्टदेव रघुबीरा।

तुलसीकी भक्ति अपने भक्तको अकर्मण्य तथा निठल्लू बना देनेवाली नहीं है, अपितु कर्मयोगी, सतत उद्योगी, तन-मन-वचनसे सदा सावधान राम-सेवक बननेकी सबल प्रेरणा देती है। उनकी भक्तिमें सांसारिक समस्त मर्यादाओंका आदर्श अक्षुण्ण है। वेद-शास्त्र-पुराण और स्मृतिकी मर्यादाओंका पोषण करनेवाली उनकी भक्ति समस्त विश्वमें सतत अमर स्रोत प्रवाहित करनेवाली है।

तुलसीकी भक्तिमें लोक-मङ्गल-साधनाका अभाव नहीं है। यही कारण है कि स्थल-विशेषपर उनकी भक्ति व्यष्टिनिष्ठ न होकर समष्टिनिष्ठ हो उठी है। उनके अन्तस्तलसे लोक-मङ्गल-कामनाकी भावना कभी भी तिरोहित नहीं हुई। उनकी भक्ति योग-वैराग्यका पल्ला छोड़कर निर्द्वन्द्व विचरनेवाली नहीं है। योगके यम-नियमादि तो उसके रक्षार्थ कवच हैं। योग और वैराग्यका साधन-अङ्कुश अपने भक्तको कर्तव्यच्युत एवं प्रमादी नहीं होने देता।

तुलसीकी भक्ति श्रद्धा तथा विश्वासके धरातलपर आधारित है। अपने प्रधान अङ्ग धर्मके बिना वह एक क्षण भी जीवित नहीं रह सकती। भक्ति धर्म-सहचारिणी है, तो धर्म भक्तिका नित्य अनुचर है। यदि धर्मको भक्तिका प्राण ही कहा जाय तो कोई अत्युक्ति नहीं है। उनकी भक्तिमें धर्मकी मर्यादाका संरक्षण सर्वोपरि है। धर्मके रक्षक अनेक अङ्गोंमें भक्ति एक प्रमुख अङ्ग है। ऐसी 'अनपायिनी' भक्तिपर तुलसी न्योछावर है और उसी भक्तिको वे 'अहर्निश कर जोरें' माँगते हैं। भक्ति-परिपूर्ण व्यक्ति तुलसीके आराध्य हैं। ऐसे भक्तको जन्म देनेवाली जननी विरली ही होती है। वे माता-पुत्र दोनोंकी अहोभाग्यतापर प्रसन्न हैं—

पुत्रवती जुबती जग सोई। रघुपति भगतु जासु सुतु होई॥

# मीराँकी भक्ति

## [ मीराँका अमर सुहाग ]

( लेखक—श्रीपृथ्वीसिंहजी चौहान 'प्रेमी' )

मेवाड़-मन्दाकिनी भक्तवत्सला महामहिमामयी मीराँबाईके सुहागकी परिसमाप्ति—लोकलीकके अनुसार—उनके पति भोजराजकी मृत्युके साथ हो जाती है और मीराँको 'यह संसार बाड़का काँटा' इस ऐहिक सुख-समाप्तिके साथ ही विधवा घोषित कर देना है।

मेवाड़-राजवंशके जाज्वल्यमान सूर्यवंशी घरानेमें पति-वञ्चिता राज-रानियाँ जहाँ प्रचण्ड ज्वालाके धधकते-भभकते क्रोडमें अपने दुःखद वैधव्यको सदाके लिये सुलाती आयी थीं, वहाँ मीराँने सदियोंसे चली आती हुई पातिव्रत-धर्मकी कठोर कसौटी सती-परम्पराकी सहसा अवहेलना कर दी और ऐसा करना उनके लिये आवश्यक भी था; क्योंकि वस्तुतः न तो मीराँके पति 'देवलोक' ही हुए और न मीराँ विधवा हुई। उनके शब्द हैं—

ऐसे बर को क्या बरूँ जो जनमै और मर जाय।
बर बरिये एक साँवरो ( री ) जासो चुड़लो अमर हो जाय॥

मीराँकी सारी भक्ति-साधना प्रभुके प्रति माधुर्यभावकी थी। अतः उन्होंने ऐसे वरको वरा, जो कालातीत है—जन्म-मरणसे नित्य-मुक्त है। अतएव मीराँ अपने पदोंमें कहीं भी अपनेको विधवा प्रकट नहीं करतीं, कहीं भी वे एक अनाश्रित विधवा नारीकी भाँति विवश होकर भगवत्-शरणमें जाती नहीं दीखतीं। उनकी जो गिरिधरके प्रति प्रीति है, वह 'बालपणे' की है और वह उनको 'जनम-जनम रा साथी' तथा अपनेको 'जनम-जनम री दासी' बताती हुई अचल सुहागिनी मानती हैं।

मीराँके भाव-लोकमें गिरिधरको पतिरूपमें वरण करनेतक ही बात सीमित नहीं है। वे अमर सुहागिन हैं तो उस दिव्य सुहागका निबाह भी कितने अद्वितीय ढंगसे हुआ है, यही देखना है।

प्रायः देखा जाता है कि पति-प्रेम-परायणा स्त्रियाँ सदा निरापद—निश्चिन्त रहा करती हैं। पति-प्रेम ही उनका सबसे बड़ा बल होता है, जिसे पाकर एक अपूर्व गर्व भी उनके हृदयमें छा जाता है और लोकापवादका वे किंचित् भी भय नहीं खातीं। वे तो सदैव इसी चिन्तामें निमग्न रहा करती हैं कि किस साधनके अपनानेसे उनका प्रिय पति अधिकाधिक प्रसन्न रह सकता है—रीझ सकता है। वे उसकी रुझान—रीझके लिये शरीर-सौन्दर्य-वृद्धिके कारणरूप वस्त्रालंकार तो धारण करती ही हैं, अपने पतिके समक्ष आभ्यन्तर सफाई भी पेश करती हैं।

मीराँ भी यही करती दिखायी देती हैं। वे अपने पारमार्थिक नित्यपति श्रीकृष्णको पाकर सर्वथा निश्चिन्त हो गयी हैं, लोकापवादकी परवा उन्हें नहीं है। वे तो कहती हैं—

राणाजी म्हाँने या बदनामी लागै मीठी।

और—

मेरे तो गिरधर गोपाल दूसरो न कोई।
छाँड़ि दई कुल की कानि का करिहै कोई॥

× × ×

वे तो गिरिधरको प्राप्तकर संसारसे बिल्कुल बेपरवा हो गयी हैं—

मीराँके पदोंमें हमें स्थान-स्थानपर उनके सुहागके दिव्य प्रसाधनोंका उल्लेख अनायास ही मिल जाता है, जिनसे वे अपनी मानसिक सजावट करके अपने प्राणपति श्रीकृष्णके प्रेमको कोटिगुना करनेके लिये गाया और नाचा करती थीं। वे एक विधवा भक्तिनकी भाँति बैठी-बैठी वलय-शून्य करोंसे कोरी राम-नामकी माला नहीं जपतीं। उन्हें अलौकिक सुहाग मिला है—वे तो 'पग घूँघरु बाँध नाचती हैं', 'पचरंग चोला' पहनकर 'झिरमिट' खेलने जाती हैं और 'झिरमिट'में जब उनका 'साँवरा' स्वामी मिल जाता है, तो वे उससे 'तनगाती' छोड़कर मिलती हैं।

वे सुहागका महत्त्वपूर्ण चिह्न चुड़ला भी धारण करती हैं—

चूडो म्हाँरे तिलक अरु माळा सीळ बरत सिणगारो।
और सिंगार म्हारे दाय न आवै यो गुर-ग्यान हमारो॥

सुहागिनी स्त्रियोंको साड़ियोंमें पीलिया, चुनरी, कुसुम्भी सारी, केसरिया चीर आदि विशेष प्रिय होते हैं और सुहागकी दृष्टिसे वे इन्हें अन्य साड़ियोंकी अपेक्षा

अधिक महत्त्व भी देती हैं। चुनरी तो चूड़ेकी भाँति सुहागका मुख्य प्रतीक मानी गयी है। अधिकतर सुहागिनी स्त्रियाँ ऐसा कहा भी करती हैं कि 'चूड़े-चूनड़में बल हो तो हमारा कोई क्या बिगाड़ सकता है?'

मीराँने भी साड़ियोंमें अपने लिये चूनड़, कुसुम्भी सारी और केसरिया चीर चुने हैं—

'ओढ़ी चूनड प्रेम की गिरधरजी भरतार।'
'साँवरिया के दरसण पाऊँ पहर कसूँमी साड़ी।'
'केसरि चीर दरियाई को लैंगो ऊपर अँगिया भारी।
आवत देखी किसन मुरारी छिप गइ राधा प्यारी॥'

इसी प्रकार मीराँने भावाभूषणोंसे अपनेको समलंकृत किया है—

भाव भगति भूषण सजे, सील सँतोष सिंगार।

और—

पग घुँघरू बाँध मीरा नाची रे।

घूँघरू तो मीराँके पैरोंमें बँधे ही रहते हैं, जिनकी घमघमाहट मोहनको भी अपनी मीठी मुरली थामकर सुननी ही पड़ती है।

स्त्रियोंके पदाभूषणोंमें ऐसा कोई आभूषण नहीं है, जो नृत्यके समय अधिकाधिक ध्वनि कर सके। फिर मीराँको कोई घड़ी-दो-घड़ी शौकियाना थोड़े ही नाचना था। उन्हें तो ऐसे आभूषणकी अपेक्षा थी, जो—चाहे वे नाचते-नाचते थक जाय टूटनेका नामतक न ले। साथ ही ध्वनि भी इतनी ऊँची हो कि जिसपर घमघमाहटपूर्ण नृत्य भलीभाँति सध सके। अतः प्रेमोन्मत्त मीराँने अपने अबाध नृत्यके लिये घूँघरूको ही उपयुक्त समझा।

मीराँ पति-प्रेम-परायणा एक आदर्श सुहागिनी हैं। उन्होंने अपने 'गिरधरजी भरतार' को रिझानेके लिये निम्नपदमें अपनेको सोलहो शृङ्गारसे कैसा आभूषित किया है! इसमें सभी आभूषणोंके नाम आ गये हैं तथा उबटन लगाना भी वे नहीं भूली हैं—

ओढ़ण लज्जा चीर धीरज को घाघरो।
छिमता काँकण हाथ सुमति को मूँदरो॥
उबटण हरि को स्यान, ध्यान को मैंणो।
कान अखोटा ग्यान, जुगत को झूटणो॥
बेसर हरि को नाम चूड़ो चित ऊजळो।
जीहर सील संतोष निरत को घूँघरो॥
बिंदली गज और हार तिलक हरि प्यार को।
सज सोळै सिंगार पहरि सोने राखड़ी॥
साँवळिया सूँ प्रीति औराँ सूँ आखड़ी॥

धन्य है मीराँकी एकान्त अनन्यभक्तिको—

साँवळिया सूँ प्रीति औराँ सूँ आखड़ी।

अब इसी जीवनमें अनवरत साधनाके परिणामस्वरूप सुखमणा सेजपर सोनेके लिये मीराँको शुभ घड़ीकी भी प्राप्ति हो गयी। अपने प्रियतम प्रभुकी उस दिव्य सेजका शृङ्गार बननेके लिये मीराँकी पूरी तैयारी भी देखिये—

पचरंगी झालर सुभ सोहै फूलन फूल कली।
बाजूबंद कडूला सोहै सिंदुर माँग भरी॥
सुमिरन थाळ हाथमें लीन्हो सोभा अधिक खरी।
सेज सुखमणा मीराँ सोहै सुभ है आज घरी॥

मीराँ अपने सम्पूर्ण शृङ्गारके लिये 'ग्यानकी पाटी' भी 'पारती' हैं और 'मति' की माँग भी सँवारती हैं तथा अपने साँवरेके कारण 'धन-जोबन' सब वार देती हैं। वे अपने प्रियतम प्रभुके लिये 'बहुफूल' बिछाकर 'सेजिया बहुरंग' की कर देती हैं।

मीराँ वर्षभरमें पड़नेवाले सभी पर्व-त्यौहार भी अपने साँवरियाके सङ्ग मनाती रहती हैं। इस प्रकार मीराँ अपने अनित्य मर पति भोजराजको खोकर और नित्य अमर पति साँवरियाको पाकर अमर सुहागिनी हो गयी हैं।

अन्तमें उन चिर-सुहागिनी महाभाग्यवती मीराँके पावन चरणोंमें हमारा शत-शत वन्दन—सहस्र-सहस्र प्रणाम।

## आशुतोषसे

वेद-वंदनीय, दक्षयज्ञ के विनासी प्रभु, महिमा अमित तिहुँलोक में तिहारी है।
त्रिपुर विदारक अखिल लोक पालक प्रभु, 'भ्रमर' तव नाम रोग-शोक-भयहारी है॥
आयो हौं शरण मोहिं अभय करहु नाथ, जगते निरास, पै भरोसो तेरो भारी है।
काम के जितैया, भव-जाल के मिटैया नाथ, नैया करो पार यह अरज हमारी है॥

—रवीन्द्रप्रसाद मिश्र 'भ्रमर'

# हरिराम व्यासजीकी भक्ति

( लेखक—श्रीवासुदेवजी गोस्वामी )

कृष्णं नौमि किशोरं राधादिभिरर्चितं प्रीत्या ।
सुलभं वृन्दाविपिने निखिलेशं भक्तिलेशतो वश्यम् ॥

अर्थात् श्रीराधादिके द्वारा प्रीतिपूर्वक अर्चित, वृन्दावनमें सुलभ, समस्त ब्रह्माण्डनायक, उन नित्य-किशोर श्रीकृष्णको मैं प्रणाम करता हूँ, जो लेशमात्र भक्तिसे ही वशमें किये जा सकते हैं।

उक्त श्लोक महात्मा हरिरामजी व्यासद्वारा रचित 'नवरत्न' नामक स्व-धर्म-पद्धति-प्रकाशिका एक संस्कृत-पुस्तिकाका मङ्गलाचरण है । वन्दनात्मक इसी एक श्लोकमें भक्तिका तत्त्व भरा हुआ है ।

संवत् १५६७ वि० की मार्गशीर्ष कृष्णा ५ को हरिरामका जन्म ओरछामें हुआ था । बाल्यावस्थामें ये अपने पिता समोखनजी शुक्लके द्वारा माध्व-मतमें दीक्षित हुए । पुराण-वक्ता होनेके कारण ये 'व्यासजी' कहलाने लगे । व्रजमें अद्यावधि ये इसी उपनामसे प्रसिद्ध हैं । संवत् १६१२ वि० में ओरछा छोड़कर व्यासजी वृन्दावनमें जा बसे । वहाँ ये राधावल्लभीय सम्प्रदायके संस्थापक गोस्वामी श्रीहितहरिवंशजीमें गुरुवत् श्रद्धा रखते हुए श्रीयुगल-किशोरकी भक्तिमें लीन हो गये । स्वामी हरिदासजीके प्रति भी इनके मनमें बड़ा प्रेम था । यह एक सुखद संयोग है कि रसिकशिरोमणि इन तीनों महात्माओंके नाम 'हरि' शब्दसे ही प्रारम्भ होते हैं; अतः इनकी मण्डलीको मैं 'हरित्रयी' कहता हूँ ।

शास्त्रार्थमें व्यासजीने अच्छी प्रतिष्ठा प्राप्त की थी और बुन्देलखण्ड-नरेशोंके परम्परागत गुरु होनेके नाते इनका लोकमें और भी अधिक सम्मान था। परंतु इन्हें अनुभव हुआ कि भगवद्भक्ति न तो विद्यासे प्राप्त होती है और न ऊँचे कुलमें जन्म लेनेमात्रसे; उसके लिये प्रभुकृपा एवं सत्सङ्ग अपेक्षित हैं । अभिमानको त्यागकर प्रभुकी शरणमें जानेसे उनकी कृपा सुलभ होती है; दिखावटी पुण्य-दानसे कुछ नहीं होता—

भक्ति न जनमें पढ़ें पढ़ाएँ ।
कृष्न कृपा बिनु, साधु संग बिनु, कहा कुरगारु बजाएँ ॥
दान दिएँ भगवान न भेंट कोटिन तीरथ न्हाएँ ।
नाऊ जाट चमार जुलाहे छीपा हरि दुलराएँ ॥
मत्सर बाढ्यौ भट्ट गुसाँइन स्वामो व्यास कहाए ।

सेना नाई, धना जाट, रैदास चमार, कबीर जुलाहा एवं नामदेव छीपो आदिने तो अपढ़ होनेपर भी साधुओंकी संगति करके भगवान्‌की कृपा प्राप्त कर ली; किंतु अनेक सवर्णलोग सांसारिक प्रतिष्ठाके अभिमानमें ही भूले रहे । यह कैसी विषमता है !

बाह्य और आन्तरिक रूपोंके अनुसार व्यवहारमें भक्तिके दो भेद किये जा सकते हैं—( १ ) सदाचरण, जिसका सम्बन्ध समाजसे होता है, और—( २ ) उपासना, जिसके माध्यमसे जीव और ब्रह्ममें स्थित सम्बन्धको साधनाके द्वारा एक लोकाभिराम स्वरूप दिया जाता है । इसका वास्तविक व्यवहार अन्तरात्माके प्रति हुआ करता है ।

दोनों प्रकारके ये सम्बन्ध परस्पर-पूरक होते हैं । इनका अस्तित्व भी अन्योन्याश्रित होता है । सदाचरणके द्वारा भक्त अपनी साम्प्रदायिक साधनाकी पात्रता प्राप्त करता है और तब अनन्य उपासनाके द्वारा उसे सिद्धि मिलती है । अनन्योपासनाके लिये साधकको अपने सिद्धान्तके प्रति पूरी-पूरी ईमानदारी बरतनी पड़ती है ।

भगवान्‌के भक्तोंके प्रति व्यासजीकी प्रगाढ़ श्रद्धाको देखकर संत नाभादासने अपने भक्तमालमें भक्तोंको ही इनका आराध्य लिखा है । जन-साधारण व्यासजीकी बहुत-सी बातोंको प्रारम्भमें भ्रमवश पर-उपदेश-कुशलता समझते थे । अतः व्यासजीको परीक्षा भी देनी पड़ी । एक दिन एक महंतजी अपनेको अत्यन्त भूखा कहते हुए सबेरे ही भोजनकी याचना करते इनके पास पहुँचे । उस समयतक व्यासजी श्रीठाकुरजीको भोग नहीं लगा पाये थे । अतः महंतजीको आदरपूर्वक बैठाकर ये श्रीजीको अमनियाँ अर्पण करनेकी शीघ्र ही व्यवस्था करने लगे । किंतु वहाँ तो मामला ही दूसरा था । महंतजी व्यासजीको बुरा-भला कहने लगे । विनम्रतापूर्वक विवशता जताते हुए व्यासजी अपने नियमानुसार ठाकुरजीको भोग लगानेमें जुटे रहे । थोड़ी ही देरमें ठाकुरजीके प्रसादकी एक पत्तल महंतजीके सम्मुख इन्होंने परोस दी और उनकी गालियोंको सुनकर केवल इतना ही कहा—

ब्यास बड़ाई और की मेरे मन धिक्कार ।
रसिकन की गारी भली, यह मेरो सिंगार ॥

भक्तिके पावन क्षेत्रमें इन्हें पाखण्डका प्रवेश भला कैसे सहन हो सकता था। धर्मकी ओटमें पैसा पैदा करनेवालोंपर इन्होंने बड़ी करारी फबतियाँ कसी हैं—

अब हमहू से भक्त कहावत।
माला तिलक स्वाँग धरि हरि कौ नाम बेंचि धन लावत॥
× × ×
श्रीगुरु कौ उपदेस लेस नहिं, औरन मंत्र सुनावत।
छल बल लेत देत नहिं दीननि, अपने जस कौं गावत॥
भक्ति न सूझत सुनत भागवत, साधु न मन में आवत।
कियौ अकाज 'ब्यास' कौ असा वनहीं मैं घर छावत॥

उपदेश और आचरणमें भिन्नता इन्हें कभी नहीं भाती थी। शिष्टताका निर्वाह करनेके विचारसे इस प्रकारके कई करारे व्यङ्ग व्यासजीने अपने ऊपर ही ढालकर कहे हैं।

यद्यपि व्यासजीने भक्तिके परम्परागत स्वरूपको ही अपनाया था और अपना कोई नवीन सम्प्रदाय स्थापित नहीं किया, तथापि इन्होंने प्रतिपादित सिद्धान्तके वास्तविक अर्थका अनुसरण किया। ऐश्वर्यसे वैराग्य, कर्तव्य-परायणता एवं सदाचरण इनकी साधना-सोपानके आधार-स्तम्भ थे।

वृन्दावन धामके प्रति व्यासजीका इतना प्रगाढ़ प्रेम था कि वहाँसे सम्बन्धित प्रत्येक वस्तुको ही ये श्रेष्ठ मानते थे। वास्तवमें भक्तिके सामने विद्या एवं कुलीनता आदिको वे तुच्छ मानते थे। यथा—

ब्यास कुलीननि कोटि मिलि, पंडित लाख पचीस।
स्वपच भक्त की पानही, तुलैं न तिनके सीस॥

इनके मतानुसार अनन्य धर्मकी परिभाषा यह थी कि—

जाकी है उपासना ताही की बासना,
ताही कौ नाम रूप गुन गाइये।
यहै अनन्य धर्म परिपाटी,
बृंदाबन बसि अनत न जाइये॥
सोई बिभिचारी आन कहै आन करै,
ताको मुख देखें दारुन दुख पाइये।···

इनके समकालीन एवं सत्सङ्गी भक्तवर ध्रुवदासजीने अपनी भक्त-नामावलीमें व्यासजीके सम्बन्धमें यही सूचना प्रकट की है—

कहनी करनी करि गयौ, एक ब्यास इहिं काल।
लोक बेद तज कें भजे, (श्री) राधा बल्लभ लाल॥
प्रेम मगन नहिं गन्यौ कछु, बरनाबरन बिचार।
सन्तनि मध्य पायौ प्रगट, लै प्रसाद रस सार॥

गुरु-गोविन्दमें ऐक्यभावकी स्थापना, साधुओंका आदर, वृन्दावनधाम एवं व्रज-रज, यमुना, वंशीवट आदिसे प्रेम, वहाँके लता-वृक्ष, पशु-पक्षीमें आत्मीयताका भाव, उनके आनन्दमें प्रसन्नता और कष्टमें सहानुभूति, गोपी-ग्वाल-मण्डलीका आदर्श अनुकरण, वृन्दावन-रसका आस्वादन, भक्तोंमें जाति-पाँतिका अभेद, प्रसादकी सर्वोत्कृष्टता, सत्सङ्गकी महत्ता तथा छल-कपट एवं मिथ्या व्यवहारसे घृणा, मन-वाणी और कर्ममें समानता आदिके सम्बन्धमें व्यासजीके विचार बड़े ही पवित्र एवं प्रभावपूर्ण हैं। व्यास-वाणीके रूपमें इनके पद और साखियाँ संकलित हैं। व्यासजीने जो उपदेश दिये, उनपर पहले स्वयं चलकर भी इन्होंने दिखा दिया।

उपासनाके क्षेत्रमें व्यासजीकी भक्ति श्रीराधा-कृष्णमें मधुरभावकी थी। ये श्रीराधाकी कृपा-कामनाके लिये उनकी सखीके अनुरूप निकुञ्जसेवाद्वारा साधना करते थे, क्योंकि आह्लादिनी शक्ति राधाकी कृपाके बिना श्रीकृष्णका साक्षात्कार सम्भव नहीं। निकुञ्जसेवामें ये सिद्ध सखी थे और साम्प्रदायिक मान्यताके अनुसार इन्हें विशाखाका अवतार माना गया है। रासलीलाके प्रति इनकी रुचि होना स्वाभाविक ही था। इनके कारण रासोत्सवोंकी योजनाएँ बड़ी ही सफलतापूर्वक सम्पन्न हुआ करती थीं। वृन्दावनवासियोंका एतद्विषयक मत इन्होंने अपनी ही वाणीमें व्यक्तकर आनन्दका अनुभव किया था—

जहाँ न ब्यास तहाँ न रास रस बृंदाबन को मंत।

द्वैतवादी विचारधाराकी आध्यात्मिक पृष्ठभूमिमें ये युगल-किशोरकी उपासना करते थे। अपने परमाराध्यकी लीलाभूमि होनेके नाते वृन्दावन धामसे इनका प्रगाढ़ प्रेम था। भगवान्को अखिलेश जानकर 'वसुधैव कुटुम्बकम्' के आदर्शका इन्होंने अन्ततक निर्वाह किया और निर्लिप्त भावसे उनकी सृष्टिके प्रत्येक जीवधारी एवं जड पदार्थसे स्नेह किया। यदि इन्हें द्वेष था तो केवल पाखण्डसे। लेशमात्र भक्तिसे भगवान्को वशमें कर लेना इनके मार्गकी घोषणा थी। अपने जीवनका उदाहरण उपस्थित करते हुए भी इन्होंने यही संकेत दिया है—

नैंन न मूदे ध्यान कौं किए न अंग नियास।
नाच गाय रासहिं मिले बसि बृंदाबन ब्यास॥

# भक्त-कवि श्रीप्रेमरङ्गजी और उनका साहित्य

( लेखक—पं० श्रीदुर्गादत्तजी त्रिपाठी, शास्त्री, सामवेदाचार्य )

'कल्याण' के भक्त-भक्तिप्रेमी पाठकोंकी जानकारीके लिये यहाँ एक अप्रसिद्ध भक्त-कवि तथा उनके भक्ति-रस-प्रोत साहित्यका कुछ संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा है ।

'प्रेमरङ्गजी' का वास्तविक नाम पंड्या इन्द्रदेव था। लोग आपको 'बाबूजी' भी कहा करते थे । आपके पिताका नाम सुरदेव था। आप अमदावादी नागर-जातीय ब्राह्मण थे और काशीमें गङ्गातटके पास रामघाट मुहल्लेमें रहते थे । आपके जन्मकालका अभी पता नहीं लगा । मृत्यु-संवत्का भी पता नहीं, पर आपकी मृत्युतिथि चैत्र-कृष्णा नवमी है । आपके विद्यागुरु श्रीवत्सराजजी ( बाछड़ा ) त्रिपाठी थे । श्रीवत्सराजजी डूँगरपुरा गृहस्थ नागर-ब्राह्मण थे और काशीके रामघाट मुहल्लेमें ही रहते थे । श्रीवत्सराजजी सामवेदके महाविद्वान् थे। पहले आपके पूर्वज राजपूतानाके डूँगरपुर नगरमें रहते थे। कई पीढ़ी पहले उनके कोई पूर्वज डूँगरपुरका अपना घर किसी ब्राह्मणको दान देकर काशीमें आकर बस गये थे और हुंडीकी दलालीद्वारा जीवन-निर्वाह करते हुए अध्ययनेच्छु विद्यार्थियोंको सामवेद पढ़ाते थे । संगीतके भी अच्छे विद्वान् थे। पंड्या इन्द्रदेवजी भी वत्सराजजीके ही शिष्य थे । वत्सराजजी वृद्धावस्थामें विधिवत् संन्यासाश्रम ग्रहणकर अपना निवास-गृह छोड़कर रामघाटके पास ही बालूजीकी फर्श नामक मुहल्लेमें प्रसिद्ध कथा-स्थानमें रहते थे। उसी स्थानमें 'शङ्करदिग्विजयसार' आदि अनेक ग्रन्थोंके प्रणेता श्रीसदानन्दजी व्यास प्रतिदिन पुराण-रामायणादिकी कथा कहते थे ।

पंड्या इन्द्रदेवजी परम गुरुभक्त थे। प्रतिदिन अपने गुरु श्रीवत्सराजजी स्वामीके दर्शन तथा सेवाके लिये वे उनके यहाँ जाया करते थे । प्रतिदिन आने-जानेके कारण श्रीसदानन्दजी व्याससे भी उनका परिचय हो गया था । इन्द्रदेवजीमें स्वाभाविक कवित्व-शक्ति विद्यमान थी । एक समय कौतुकवश उन्होंने 'फाल्गुन-मास-माहात्म्य' या 'होलिका-माहात्म्य' नामक एक अश्लील काव्यकी हिंदी और गुजराती भाषामें रचना की ।

किसी दिन उक्त अश्लील काव्य श्रीसदानन्दजी व्यासको दृष्टिगोचर हुआ, तब उन्होंने इन्द्रदेवजीमें अच्छी कवित्व-शक्ति देखकर उनसे कहा कि 'यदि यही परिश्रम श्रीराम-यशोगुणगानमें किया गया होता तो कितना श्रेयस्कर होता और उसे देखकर आपके गुरु श्रीस्वामीजी भी प्रसन्न होते ।' यह सदुपदेश इन्द्रदेवजीके हृदयमें पैठ गया और उन्होंने 'श्रीवाल्मीकीय रामायण' के आधारपर हिंदीमें सात रामायणोंकी रचना करके उनके द्वारा भगवान् श्रीरामचन्द्रका गुणगान करके अपनेको कृतार्थ कर लिया । इन्द्रदेवजीने अपने गुरुदेव श्रीवत्सराजजीके संन्यासाश्रमके नाम 'प्रेमरङ्ग' की छाप देकर अपने समस्त काव्यकी रचना की है । इस छापके कारण पीछे जाकर इन्द्रदेवजी 'प्रेमरङ्ग' नामसे ही प्रसिद्ध हो गये ।

## प्रेमरङ्गजीके ग्रन्थोंका संक्षिप्त परिचय

जैसा कि ऊपर बतलाया गया है, प्रेमरङ्गने 'वाल्मीकीय रामायण' के आधारपर सात प्रकारके रामायणोंकी रचना की है। उन रामायणोंके नाम इस प्रकार हैं—१. आभास, २. पदावली, ३. कवितावली, ४. एकपदी, ५. श्लोकावली, ६. वर्णमाला और ७. गरबावली । प्रत्येक रामायणके अन्तमें उन्होंने अपना संक्षिप्त परिचय और ग्रन्थ-समाप्तिका समय अङ्कित किया है, किंतु 'वर्णमाला'-रामायणका रचनाकाल नहीं लिखा । इसके अतिरिक्त 'गरबावली' अभी मेरे देखनेमें नहीं आयी, अतः उसके निर्माणकालके सम्बन्धमें निश्चितरूपसे कुछ कह सकना कठिन है । मेरे ग्रन्थालयमें श्रीप्रेमरङ्गजीकी 'गरबावली' के अतिरिक्त जिन अन्य छः रामायणोंकी हस्तलिखित प्रतियोंका संग्रह है, उनका लेखनकाल वि० संवत् १८७५ से लेकर वि० सं० १९१७ तकमें है । जिस किसी सज्जनके पास 'गरबावली' रामायणकी प्रति हो, वे यदि मुझे '२४ । ५९ रामघाट, वाराणसी-१' इस पतेपर सूचित करनेकी कृपा करेंगे तो मैं उनका आजीवन उपकृत होऊँगा ।

**१–आभास**—रचनाकालका क्रम देखते हुए प्रेमरङ्गजीकी यह सबसे पहली रचना प्रतीत होती है। इसकी समाप्ति वि० सं० १८५८ अधिक ज्येष्ठ कृष्णा ११ शनिवारको हुई थी। इसके सात काण्डोंमें क्रमशः ४९, ४६, ३४, २२, २६, ११९ और ३६ पद्य हैं। युद्धकाण्डकी समाप्तिके बाद और उत्तरकाण्डके प्रारम्भके पहले बीचमें प्रणव तथा तीन महाव्याहृतियोंके प्रथम पाँच अक्षरोंसे आरम्भ होनेवाले पाँच दोहे इनके अतिरिक्त हैं और उत्तरकाण्डके बाद बारह दोहे और हैं, जिनमें कविने

फलश्रुति तथा अपना परिचय दिया है। इस प्रकार इस रामायणमें कुल मिलाकर ३४९ पद्य हैं। इस रामायणके पद्योंकी रचना राग-रागिनियोंमें है। बालकाण्डमें अहङ्ग और रेखता, अयोध्यामें बरवै और लावणी, अरण्यमें सोरठ एवं रेखता, किष्किन्धामें वसन्त तथा सवैया, सुन्दरमें भैरव, युद्धमें पहाड़ी, पञ्चपदी और पवाड़ा तथा उत्तरकाण्डमें परज, जंगला एवं रेखता रागों अथवा छन्दोंके पद्योंका प्रयोग किया गया है। इसकी भाषा उर्दू-बहुल खड़ी बोली है। 'इन्द्रप्रस्थके बोल' इस कविकी उक्तिसे ही यह ज्ञात हो रहा है कि दिल्लीके आसपास बोली जानेवाली बोलीका इस रामायणमें प्रयोग किया गया है। अन्तके दोहे, जिनमें कविने अपना परिचय दिया है, इस प्रकार हैं—

छन्द रचन जानत नहीं, नहिं जानत सुध राग।
छमा कीजे मोहें चतुर नर, लखि रघुबर अनुराग ॥ ५ ॥

× × ×

कासीवासी विप्र हौं रहत रामतट घाट।
पवनकुमार प्रसाद सों, गाय रिझावत राम ॥ ७ ॥
.................................... ।
इन्द्रदेव सुरदेवसुत, नागर कवि अभिराम ॥ ८ ॥
संस्कृत प्राकृत दोउ कहे, इन्द्रप्रस्थके बोल।
.................................... ॥ ९ ॥
अठारह सौ अठावना, विक्रम शक मधुमास।
जेठ कृष्ण एकादशी।.................... ॥१०॥

**२–पदावली**—रचनाक्रमके अनुसार दूसरी रामायण 'पदावली' मालूम पड़ती है। इसकी समाप्ति 'आभास'-रामायणके रचनाकालसे लगभग ढाई वर्ष बाद वि० संवत् १८६०की कार्तिक-कृष्णा ५ को हुई थी, जैसा कि—

विक्रम शक अष्टादश षष्ठिको। कार्तिक कृष्ण पञ्चमी जाम।
पदावली पूरण प्रभु कीनी। 'श्री' हनुमानको करि परणाम ॥

—इस अन्तिम फलश्रुतिके पद्यसे विदित होता है। इसमें काण्ड-क्रमानुसार क्रमशः १४, ८, ६, ४, ६, १७ और १६—कुल ७१ पद्य हैं। इनके अतिरिक्त अन्तमें एक पद्यमें फलश्रुति आदि और २ पद्योंमें भगवान् रामचन्द्रकी ललित आरती है। 'पदावली' में कविने १. भैरव, २. गौरी, ३. आसावरी, ४. दरबारी कानड़ा, ५. रामकली, ६. बिलावल, ७. सारङ्ग, ८. झँझौटी, ९. अलैया, १०. जंगला, ११. मारू, १२. काफी, १३. धनाश्री, १४. श्री, १५. सिन्धका सोरठ, १६. भैरवी, १७. आसा, १८. सोरठ, १९, वसन्त, २०. मल्हार, २१. परज, २२. ललित, २३. सोहनी, २४. विहाग, २५. जैजैवन्ती, २६. पूरबी, २७. ईमन, २८. हमीर, २९. अड़ाना, ३०. कल्याण, ३१. केदारा, ३२. मालकौंस, ३३. टोड़ी, ३४. सिंध, ३५. नायकी, ३६. विभास, ३७. पहाड़ी लावनी एवं ३८. छायानट—इन विभिन्न राग-रागिनियोंमें पद्य-रचना करके रामयशका गान किया है। पाठकगण इससे कविकी संगीतज्ञताका अंदाजा लगा सकेंगे। इस रामायणके अन्तमें कविने अपने उपदेशकर्ता सदानन्दजीका भी स्मरण करते हुए लिखा है—

सो जस सदानन्द सों सुनियत मुकुत मिलत नहिं लागत दाम।
इन्द्रदेव सुरदेवके सुत सुन लगन लगी है मेघश्याम ॥ ३ ॥
काशीवासी द्विज अववासी क्या प्रभुगुन कहे जीभको चाम।
बानी मुफल करन के कारन गायो जस पद पद आराम ॥ ४ ॥

अन्तमें मङ्गल-आरतीमें भगवान् श्रीरामकी जिस अनुपम सुन्दर छविका वर्णन है, उसका आस्वाद कविकी ही प्रासादिक पदावलीके द्वारा भावुक भक्त प्राप्त कर सकते हैं, जो इस प्रकार है।—

### राग भैरव, ताल जल्द तिताला

मंगल आरति सिया-रघुबरकी कौसल्या कर राजे।
अञ्जनिनन्दन भरत शत्रुघन छत्र-चँवर कर साजे ॥ ध्रु० ॥
घनन घनन ध्वन तान तँबूरा ताल घंट-रव राजे।
घन मृदंग डफ झाँझ खंजरी देव-दमामा बाजे ॥ १ ॥
अरुण कंज दृग खंजन खोलत ढिग गुरुजन लखि लाजे।
दच्छन लछमन कर धर धनु-सर पद परसनके काजे ॥ २ ॥
सुर नर मुनिजन अर्पित तुलसी कुसुमन माल विराजे।
क्रीट कनक कुंडल तनद्युति घन रवि शशि अनुप समाजे ॥ ३ ॥
द्वार खड़े चतुरंग सेन सजि गज रथ हय भट गाजे।
'प्रेमरङ्ग' प्रभु चरन सरन तें जनम जनम दुख भाजे ॥ ४ ॥

**३–कवितावली**—रचनाक्रमके अनुसार 'कवितावली-रामायण'का स्थान मैं अभी तीसरा मान रहा हूँ; परंतु यह संदिग्ध है। इसका कारण यह है कि 'पदावली-रामायण' की रचनाके उपरान्त लगभग पौने पाँच वर्षके बाद 'कवितावली' की रचनाका समय आता है। 'श्रावण सुदी पूर्णिमा पूरण महात्म भयो, भयो शक विक्रममें पैंसठ अठारह सौ के।'—इस उत्तरकाण्डके ८७वें पद्यसे कवितावलीका समाप्तिकाल वि० सं० १८६५, श्रावण शुक्ला १५ विदित होता है। इस पाँच सालकी लंबी अवधिमें कविने किसी ग्रन्थकी रचना न की हो, ऐसा सम्भव नहीं मालूम पड़ता। सम्भव है इसी अवधिमें

'वर्णमाला-रामायण' तथा 'गरबावली रामायण' मेंसे किसी एककी अथवा दोनोंकी रचना हुई हो। 'वर्णमाला' में उसका निर्माण-समय अङ्कित नहीं है, अतः उसके रचनाकालके सम्बन्धमें निश्चित निर्णयपर पहुँचना कठिन है। 'गरबावली' की कोई प्रति उपलब्ध होनेपर यदि उसमें उसका निर्माण-काल कविने लिखा हो तो उसके आधारपर उसके रचना-कालका निर्णय किया जा सकता है। 'कवितावली' की रचना सवैया, छप्पय, कुंडलिया, छत्तीसा, घनाक्षरी, झुलना, अमृत-ध्वनि, चौपाई, दोहा, त्रिभङ्गी, चालीसा तथा कवित्त छन्दोंमें हुई है। काण्डानुसार क्रमशः ३०, ५३, ३३, ३९, ४६, १२१ और ८८ पद्य हैं। इनके अतिरिक्त अन्तमें एक कवित्तमें हनुमान्‌जीकी स्तुति और दूसरे कवित्तमें कविने अपनी अभिलाषा व्यक्त करके एक दोहा लिखकर ग्रन्थ समाप्त किया है। इस तरह कवितावलीमें कुल पद्योंकी संख्या ४१३ होती है। उत्तरकाण्डके अन्तमें ८५वें कवित्तमें कविने अपनी परिस्थितिपर कुछ प्रकाश डालते हुए सदानन्दव्यासकी कृपाका भी उल्लेख इस प्रकार किया है—

मत देस सत जात सतवन्त तात-मात
सतसङ्ग शोधि गात सद्गुरु प्रसादी कही।
श्रीनरसदानन्द व्यास रामतत्व भये प्रकास
कवितावली कीन्ही दास जैसी बुद्धि वानी बही॥

८८ वें पद्यमें कविने अपनी जाति 'अमदावादी नागर' होना लिखा है—

'वाल्मीकि मुनि भाव रमायन कवितावलि प्राकृतमें बखानी।
अति संक्षेप करी मतिमन्द सौं नागर अमदावादी मैं प्रानी॥

८७ वें पद्यमें कवि लिखते हैं—

'सौ के आधे रात सोयो बाल जुवा खेल खोयो
खोयो वृथा जोवन तें रामनाम सुमिर्यो जो के।
जो के महिमण्डलको राज एकचक्र पायो
कहा मौत समें तेरो तैंने मुई सौंके।
सौंके आगे जीवन नाहिं सीख भान प्रान मेरे
मेरे 'प्रेमरङ्ग' राम भजो रे अनन्य होके।

इसमें 'सौके आधे रात सोयो' इस कथनसे यह प्रतीत होता है कि कवितावलीकी रचनाके समय कविका वय ५० वर्षका पूर्ण हो चुका था।

**४-एकपदी**—इसके बाद 'एकपदी रामायण' की रचनाका समय आता है। विक्रम शक छाछठ अष्टादश कातिक वदि एकम कुजवारे।—इस पद्यके आधारपर इस रामायणकी समाप्तिका समय वि० सं० १८६६, कार्तिक कृष्णा १, मङ्गलवार अवगत हो रहा है। इसमें एक ही छन्दके १६१ पद्योंमें पूरी रामायणकी कथा वर्णन की गयी है, इसीलिये इसका 'एकपदी' नाम रखा गया है। काण्डानुसार इसमें क्रमशः २२, १६, १७, १२, १८, ४९ और २७ पद्य हैं। इसके अन्तमें ४ दोहे अतिरिक्त हैं।

**५-श्लोकावली**—इस रामायणकी रचना वि० संवत् १८६९ की मार्गशीर्ष शुक्ला १० रविवारको समाप्त हुई है। जैसा कि—

संवत् विक्रमके अठारह शतें एकोनसत्तर विषे।
मृगशीर्षे दशमी सुदी रविदिने सम्पूर्ण लीला लिखे॥

—इस पद्यसे अवगत हो रहा है। इसकी विशेषता यह है कि 'वाल्मीकि-रामायण' के जितने सर्ग हैं, उतने ही श्लोकों-में इस रामायणकी रचना पूर्ण की गयी है। वाल्मीकि महर्षिने रामायणके एक सर्गमें जो कुछ वर्णन किया है, उसे हमारे चरित्रनायक भक्तकवि श्रीप्रेमरङ्गजीने 'गागरमें सागर' की तरह एक ही श्लोकमें समेटकर रख दिया है। इस सम्बन्धमें कवि अभिमान न करके कहता है कि यह सब सत्संगति, हनुमत्कृपा और भगवान् श्रीरामकी दी हुई बुद्धिसे ही हुआ है—

जेते सर्ग वही सिलोक तितने भाषा मिली संस्कृति,
साधू संगत अञ्जनीसुत कृपा श्रीराम दीनी मति।

इस रामायणमें काण्डानुसार क्रमशः ७९, १२९, ७८, ६९, ७०, १३५ और १२५ श्लोक हैं। अन्तमें पाँच संस्कृत पद्योंमें स्तुति और चार श्लोकोंमें कविने अपना परिचय दिया है एवं पाठकोंसे प्रार्थना की है। इस तरह इस रामायणमें सब मिलाकर ६९४ श्लोक हैं। शिखरिणी छन्दके पद्यद्वारा पाठकों-से कवि अनुरोध करते हैं—

सुने सीखे गावे अशुभ पद शोधे शुभ करे,
नहीं मेरी प्रज्ञा रघुवरकृपा सों पद धरे।
लिखा है श्लोकोंको हनुमत दया सों सब किया,
क्षमा कीजो मोंको गुणिजन गुरू सम्मत लिया॥

'श्लोकावली-रामायण' को अबसे लगभग ५९ वर्ष पूर्व फूटाताल स्कूल, जबलपुरके हेडमास्टर मेहता वेणीशंकर लक्ष्मीनाथ खेड़ावाल (सागरनिवासी) ने जबलपुरके 'यूनियन प्रेस कम्पनी लि०' में छपवाकर वि० सं० १९५५में प्रकाशित किया था। उसकी भूमिकामें प्रकाशक महोदय लिखते हैं कि 'इसके रचयिता कविवर श्रीप्रेमरङ्गजी हैं। इस पुस्तकको आप एक बार आद्योपान्त अवलोकन करके

देखिये कि उक्त पण्डितजीकी कविता-शक्ति कैसी विचित्र है और उन्होंने इसके रचनेमें कैसा परिश्रम किया है। इस ग्रन्थको क्षीरसमुद्ररूपी वाल्मीकि-रामायणसे मन्थन करके उत्पन्न किया अमृतरूपी घृत समझना अत्युक्ति नहीं है; क्योंकि वाल्मीकिजीने एक सर्गमें जो कथा वर्णन की है, उसे प्रेमरङ्गजीने एक श्लोकमें कहा है और विशेष चातुर्य यह किया है कि भाषा हिंदी व छन्द संस्कृतके।'

'श्लोकावली'में स्रग्धरा, वसन्ततिलका, शिखरिणी, शार्दूलविक्रीडित, मालिनी, अनुष्टुप्, भुजङ्गप्रयात, मत्तमयूर, इन्द्रवज्रा, द्रुतविलम्बित, चम्पकमाला तथा रथोद्धता छन्दोंका उपयोग किया गया है। इस रामायणके कुछ सुन्दर श्लोकोंके उद्धरणका लोभ लेखकी कलेवरवृद्धिके भयसे संवरण करना पड़ रहा है।

**६-वर्णमाला**—इस रामायणका रचना-काल कविने अङ्कित नहीं किया है। इन पङ्क्तियोंके लेखकके संग्रहमें इस रामायणकी जो हस्तलिखित प्रति है, वह वि० संवत् १८७९ की श्रावण शुक्ला ७ गुरुवार अर्थात् गोस्वामी श्रीतुलसीदासजीकी पुण्यतिथिके दिन वाराणसीमें झा जुगतेश्वरसुत गोपेश्वर नामक किसी व्यक्तिकी लिखी हुई है। वह प्रति लेखकने त्रवाडी मंछा-(मनसाका गुजराती अपभ्रंश) राम, गोविन्दरामके लिये लिखी है। त्रवाडी मनसारामजी और गोविन्दरामजी हमारे चरित्रनायक पंड्या इन्द्रदेवजी अर्थात् प्रेमरङ्गजीके गुरु श्रीवत्सराजजीके पुत्र एवं परस्पर सहोदर बन्धु थे। इससे यह स्पष्ट है कि उक्त प्रति जिस समय लिखी गयी थी, उस समय मनसारामजी तथा गोविन्दरामजी जीवित थे और यह भी निस्संदेह कहा जा सकता है कि श्रीइन्द्रदेवजी या बाबूजीके वे गुरुपुत्र होनेके कारण मनसारामजी श्रीइन्द्रदेवजीके समकालीन थे। प्रेमरङ्गजीकी रचनाओंमें, जिनका रचनाकाल लिखितरूपमें प्राप्त हो रहा है, सबसे अन्तिम 'श्लोकावली' है, जो ऊपर लिखे अनुसार वि० सं० १८६९ की मार्गशीर्ष शुक्ला १० रविवारको समाप्त हुई थी। इसकी रचनाके लगभग १० वर्ष बादकी लिखी हुई 'वर्णमाला'की उक्त प्रति है। हो सकता है कि उक्त प्रति जिस समय लिखी गयी थी, उस समय श्रीप्रेमरङ्गजी विद्यमान हों।

'वर्णमाला-रामायण'की रचना दोहोंमें है, जिनकी संख्या कुल मिलाकर ११४ है। इनमें पहले दोहेमें मङ्गलाचरण और अन्तिम ५ दोहोंमें—जो 'श्रीसीताराम' शब्दके एक-एक अक्षरसे आरम्भ किये गये हैं—फलश्रुति कही गयी है। अवशिष्ट १०० दोहोंका आरम्भ वर्णमालाके अनुसार अकारसे लेकर लकारतक अनुक्रमसे ५० अक्षरोंसे और फिर उन्हीं अक्षरोंके व्युत्क्रमसे लकारसे अकार पर्यन्त ५० अक्षरोंसे किया गया है। शेष ८ दोहे अ, क, च, ट, त, प, य और श—इन वर्गोंके आद्य अक्षरोंसे आरम्भ किये गये हैं। इस तरह १०८ अक्षरोंकी वर्णमालामें सातों काण्ड रामायणकी कथा वर्णित की गयी है। काण्डानुसार इसमें क्रमशः १९, २७, ९, ९, ९, २७ और ८ दोहे गुम्फित हैं। इनमें प्रारम्भिक १ तथा अन्तिम ५ दोहे नहीं गिनाये गये हैं।

**७-गरबावली**—जैसा कि ऊपर बतलाया जा चुका है, मुझे अभीतक इस रामायणकी प्रति देखनेका सौभाग्य प्राप्त नहीं हो सका है। एक प्राचीन 'स्मरणपत्र'ने—जिसमें उक्त रामायणोंमेंसे कब, जो, जिस व्यक्तिको पढ़नेके लिये दी गयी होगी, उसका संक्षिप्त विवरण अङ्कित है—ज्ञात हो रहा है कि मेरे यहाँ 'गरबावली'की भी एक प्रति विद्यमान थी, जिसके ६८ पत्र थे। उक्त स्मरणपत्रसे यह ज्ञात हो रहा है कि वह प्रति वि० सं० १८९७ की फाल्गुन शुक्लका १४ को या चैत्र कृष्णपक्षमें ज्ञानी वीरेश्वरजीको दी गयी और वहाँसे लौट आनेके बाद वि० सं० १९०० में वही प्रति ठाकोर कृपाशङ्कर नामक किसी व्यक्तिको दी गयी। इसके बाद उसका कोई हवाला नहीं-मिलता। गरबागीत गुजरातकी ही विशेष वस्तु है, अतः सम्भव है कि 'गरबावली'की रचना गुजराती भाषामें हो। परंतु जबतक उसकी प्रति प्राप्त न हो, उसके सम्बन्धमें निश्चितरूपसे कुछ नहीं कहा जा सकता।

## अन्यान्य साहित्य

उसी स्मरणपत्रसे विदित हो रहा है कि 'फाल्गुन-माहात्म्य'-की पुस्तक भी—जिसकी चर्चा इस लेखके आरम्भमें आ चुकी है—उस स्मरणपत्रके लेखकके संग्रहमें थी, जिसके १३ पत्र थे। वह पुस्तक वि० सं० १८९७ की फाल्गुन शुक्ला १४ शनिवारको अर्थात् होलीके पहले दिन सूरजराम परदेशी-को दी गयी थी और वहाँसे लौट आनेपर वि० सं० १९०० की पौष कृष्णा ६ को झा रतीरामको दी गयी थी; परंतु बादमें उसका पता नहीं लगता। उस स्मरणपत्रमें वि० सं० १८९६ के श्रावणसे वि० सं० १९०३ की आश्विन शुक्ला १५ पर्यन्त लोगोंको दिये गये प्रेमरङ्गजीके विरचित ग्रन्थोंका विवरण अङ्कित है।

वि० सं० १८६६ के कार्तिक मासमें प्रेमरङ्गजीने

विधिवत् गयाश्राद्ध किया था। उसका संस्मरण उन्होंने 'गया-माहात्म्यपद'के नामसे खड़ी बोलीमें झिंझोटी रागिनीके ६४ पद्योंमें लिखा है।

इनके अतिरिक्त प्रेमरङ्गजीके रचित विभिन्न राग-रागिनियोंके लगभग साढ़े तीन सौसे अधिक स्फुट पद्य भी उपलब्ध हैं। इनकी रचना गुजराती, हिंदी, पंजाबी, राजस्थानी, बनारसी, उर्दू, पारसी आदि विविध भाषाओंमें हुई है, जिन्हें देखनेसे कविके विविध-भाषा-सम्बन्धी ज्ञानका भी पता लगता है। इन पद्योंमें अधिकतर पद्य भगवान् राम तथा कृष्णकी लीलाओंके आकर्षक वर्णनसे ओत-प्रोत हैं। इनमें अधिकतरका सम्बन्ध वर्षा तथा वसन्त ऋतुकी लीलाओंसे है। इनके अतिरिक्त पद विभिन्न देवताओंकी स्तुतियों, मनको उपदेश आदि विषयोंके हैं। पाठकोंको रसास्वादन करानेके लिये यहाँ कुछ बानगी दी जा रही है।

फगुआ माँगन आईं सखी सब, सीता दीन्ह सिखाई।
श्रुतिकीरति उर्मिला माण्डवी, पाछें करत सहाई॥
प्रभु निज महलके आँगन ठाढ़े, गाढ़े प्रसंग देखाई।
एक खैंचत है पीत दूकूल कों, एक मुख अबिर लगाई॥
एक उतार लीन्ह भुजबंध कों, पकरन कों एक धाई।
'प्रेमरङ्ग' प्रभु सियाकी प्रिया लखि, जो माँग्यो सो पाई॥

यह तो हुई भगवान् रामकी होलीमें गति। अब भगवान् कृष्णकी हालत भी जरा देखिये—

गोपिनकी आज बारी रे, आओ श्याम मिलि होरि खेलिये॥
मिल दस बीस भईं एक ठौरी, घेर लियो गिरधारी रे॥
एक मुख मीढँत अबिर लगावत, काजर देत सँवारी रे।
एक भिंजवत है पाग पिछोरी, एक मुख देत है गारी रे॥
कहो मोहन तोहें किन जनमायो, केते बाप मतारी रे।
और चाहो ब्रजबाला कीजे, होत मतारी तेहारी रे॥
हारे हरि चहुँदिसि तिय घेरे, पाँय परत बनवारी रे।
'प्रेमरङ्ग' प्रभु फगुवा हराये, होरी गावत दे दे तारी रे॥

पावस ऋतुमें श्यामा-श्याम हिंडोले झूल रहे हैं। कविके शब्दोंमे उसका वर्णन सुनिये—

बरस बरस बादर बरखा ऋत, सावन तीज तेव्हारी।
पिय प्यारी झूलत कुंजनमें, कुसुमन सेज सँवारी॥
एकरंग सूआ झगा मोहन को, दो रंग जर की सारी।
तिन मिल तिन रँग भये हुकुम के, अरुण पीत हरियारी॥
डाँडी चार पुहुप पचरङ्गी, खटपद करत गुंजारी।
सप्त स्वरन गायन गावत हैं, अष्ट नायका न्यारी॥
नव नागर नागरि विलसत सँग घटा दसों दिस कारी।
गौर श्याम जोरी झूलत लखि, 'प्रेमरङ्ग' बलिहारी॥

अपने परम प्रियतम इष्टदेव भगवान् रामसे भक्त कवि अपनी अभिलाषा इन शब्दोंमें प्रकट करते हैं—

हूँ चरनन को चेरो राम।
अवर नहीं अवलम्ब जगत में,
प्रबल पच्छ मोहें तेरो राम॥
पाऊँ निज परतच्छ प्रसादी,
दास आहु कहे टेरो राम।
भक्त अनेक में एक हों किङ्कर,
कृपादृगन मोहें हेरो राम॥
काम क्रोध मद गलित गयन्द कों,
शान्ति छमा पथ फेरो राम।
'प्रेमरङ्ग' प्रभु पाये लायक,
दीजे निज पद डेरो राम॥

विकल होकर अपने प्रभु रामसे कवि उपालम्भपूर्वक पूछते हैं—

राम मोहें कवन औगुन बिसरायो।
पुन्य पाप सों देह बनत है, तैसो तन हम पायो॥
सब जन चाहत सुख पावन कों, दुख कों किन उपजायो।
पूरब जनम के करमकार तुम, अब मोहें काहे सतायो॥
तब प्रभु असुभ औ सुभ क्यों करावत, नींद अविद्या सुवायो।
'प्रेमरङ्ग' निज पद करि आसा, निस दिन तुअ जस गायो॥

प्रेमरङ्गजीने केवल पद्य-रचना ही नहीं की। उनके रचित पद्योंको देखकर गुरु श्रीवत्सराजजी बहुत प्रसन्न हुए और उन्होंने उन पद्योंका गान करते हुए प्रतिवर्ष पञ्चक्रोशी-यात्रा करनेकी आज्ञा प्रदान की। इस आज्ञाको शिरोधार्य करके प्रेमरङ्गजीने प्रतिवर्ष फाल्गुन शुक्ला द्वितीयासे पञ्चक्रोशी-यात्राके रूपमें काशी-प्रदक्षिणा करना आरम्भ किया। मार्गमें स्थान-स्थानपर वे उच्चस्वरसे अपने विरचित पद्योंका समयानुकूल राग-रागिनियोंमें गान करते हुए यात्रा करते थे। बड़ा अद्भुत आनन्द आने लगा। कई सहयोगी एवं भक्तजन शिष्य बनकर उनका इस कार्यमें साथ देने लग गये। पहले तो केवल मिट्टीकी गगरीके मुँहपर हाथसे ताल देकर ठेकेका काम चला लिया जाता था। धीरे-धीरे ढोल, मँजीरा, सितार और तँबूरा आदि साज भी जुट गये। फिर क्या कहना था, भजनमें इतना आनन्द

# सम्पादककी क्षमा-प्रार्थना

'कल्याण'के प्रेमी पाठक-पाठिकाओंकी सेवामें 'भक्ति-अङ्क' प्रस्तुत है। यों तो इसके पूर्व 'भक्ताङ्क' एवं 'भक्त-चरिताङ्क'-के नामसे दो भक्तिपरक विशेषाङ्क और निकल चुके हैं, परंतु भक्तिके विभिन्न पहलुओं तथा विशेषताओंका विशद एवं विस्तृत विवेचन करनेवाला कोई विशेषाङ्क अबतक नहीं निकल पाया था। इस अभावकी पूर्तिके लिये अनेकों महानुभावोंके सुझाव बहुत दिनोंसे हमारे पास आ रहे थे। इस बार भगवान्‌की अनुकम्पासे यह सम्भव हो सका है और इसकी हमें प्रसन्नता है। यद्यपि अपनी ओरसे इस अङ्कको सर्वाङ्ग-सुन्दर बनानेकी भरसक चेष्टा की गयी, फिर भी जैसा सुन्दर और सर्वाङ्गपूर्ण इसे हम देखना चाहते थे, वैसा यह नहीं हो पाया—इसका हमें खेद है। इसका प्रधान हेतु हमारी अयोग्यताके अतिरिक्त हमारे श्रद्धेय भाईजी श्रीहनुमानप्रसादजीकी अस्वस्थता ही है। इसकी रूप-रेखा उन्हींने तैयार की थी और जिन दिनों भक्ति-अङ्क निकालनेका निश्चय किया गया था, उस समय यह आशा हो चली थी कि वे एक वर्षकी लंबी बीमारीके बाद पूर्ण स्वस्थ होकर शीघ्र ही गोरखपुर लौट आयेंगे और अपने गुरुतर कार्यभारको सँभाल लेंगे। परंतु 'तेरे मन कछु और है, कर्ता के कछु और!' विषय-सूची तैयार करनेके बाद ही वे पुनः अस्वस्थ हो गये और इस योग्य नहीं रह गये कि गोरखपुर लौटकर पूर्ववत् सम्पादन-कार्यमें जुट जाते। यद्यपि अस्वस्थताकी दशामें तथा दूर रहते हुए भी विशेषाङ्ककी सामग्री प्रायः सारी-की-सारी उन्होंने ही सजायी और सँवारी, और वहींसे सारी देख-रेख करते रहे, फिर भी जितना और जैसा सहयोग उनका मिलना चाहिये था, वैसा नहीं मिल पाया; (फलतः इस अङ्कमें कई त्रुटियाँ रह गयीं, यद्यपि यह निर्विवाद है कि भक्तिविषयक ऐसी सामग्री हिंदीमें इसके पूर्व एक जगह कदाचित् संग्रह नहीं हो पायी थी।) अतः इस अङ्कमें जो कुछ अच्छाई है, वह इसके संतहृदय एवं विद्वान् लेखकों एवं कवियोंकी तथा हमारे भाईजीकी है और जितनी भूलें अथवा त्रुटियाँ हैं, वे सब मेरी हैं—यह कहनेमें मुझे तनिक भी झिझक नहीं है और इसके लिये मैं हाथ जोड़कर सच्चे हृदयसे एवं दीनभावसे कृपालु लेखकों एवं कवियोंसे तथा इसके हजारों-लाखों पाठक-पाठिकाओंसे क्षमा-याचना करता हूँ। जिन्होंने 'कल्याण'में प्रकाशित हमारी प्रार्थनापर कृपापूर्वक सहयोग-भावनासे प्रेरित होकर तथा 'कल्याण'को अपना समझकर (जो उनका है ही—) लेख अथवा कविताएँ भेजीं, किंतु जिनकी उन रचनाओंको हम स्थानाभाव अथवा अन्य अनिवार्य कारणोंसे नहीं छाप पाये, उनसे हमारी विशेषरूप-से प्रार्थना है कि वे हमारी परिस्थिति एवं विवशत[illegible] कर हमपर रोष एवं आक्रोश न करें और हृदय[illegible] कर दें। जिनकी रचनाएँ इस अङ्कमें छपी हैं [illegible] हमारी प्रार्थना है कि स्थान-संकोच अथवा और [illegible] से बाध्य होकर हमें यदि उनकी रचनामें कहीं [illegible] छाँट करनी पड़ी है, संक्षेप करना पड़ा है, उ[illegible] हमें क्षमा करें। जिन्होंने भी प्रस्तुत अङ्कको उपा[illegible] लिये कृपापूर्वक बहुमूल्य सामग्री भेजी-भिजवायी, [illegible] अथवा अन्य प्रकारसे हमारी सहायता की, उन[illegible] हम सादर आभार प्रकट करते हैं और प्रार्थ[illegible] कि वे इसी प्रकार भविष्यमें भी 'कल्याण' को अ[illegible] हुए हमें अपना बहुमूल्य सहयोग प्रदान करते रहें [illegible] के द्वारा समाजकी जो कुछ भी सेवा हो रही है, [illegible] कृपालु लेखकोंके कृपा-प्रसादसे ही हो रही है और [illegible] हम उनके सदा कृतज्ञ हैं और रहेंगे।

मैं अपने साथियोंका भी अत्यन्त कृतज्ञ हूँ [illegible] दत्तचित्त होकर पूर्ण तत्परताके साथ एवं ब[illegible] लेखोंके सम्पादन तथा प्रूफ-संशोधन आदिमें [illegible] बँटाया और मेरी बहुमूल्य सहायता की है [illegible] सहयोगके बिना तो मैं अपने कर्तव्य-पालन [illegible] असमर्थ रहता। मेरी प्रभुसे विनय है कि वे [illegible] अपनी ओर खींचें और ऐसी कृपा करें कि हम [illegible] अनुगत होकर उनके कृपापात्र बन सकें और [illegible] कुछ न चाहकर उन्हींकी सेवामें जीवनके शेष क्ष[illegible] अन्तमें हम भक्तराज वृत्रासुरके स्वरमें स्वर [illegible] भगवान्‌से प्रार्थना करते हैं—

**अहं हरे तव पादैकमूलदासानुदासो भवितास्मि[illegible]**
**मनः स्मरेतासुपतेर्गुणांस्ते गृणीत वाक्कर्म करोतु [illegible]**
(श्रीमद्भा० ६। [illegible])

हे हरि जो तव पद अनुरागी। अहै अनन्य दास [illegible]
तासु दास जे तिन कर दासा। मोहि तासु पद पं[illegible]
जनम जनम मैं किंकर तासू। होउँ नाथ दीजे [illegible]
प्राननाथ मम मन सब काला। सुमिरै तव गुन [illegible]
बानी तव गुन कहै बनाई। बपु तव कर्म करै [illegible]

क्षमाप्र[illegible]
चिम्मनलाल [illegible]
सम्पा[illegible]